भगवान् की प्राप्ति के लिये वन में न चले जाते ! सज्जनो ! सुख तो निरन्तर भगवान का नाम लेने से ही मिल सकता है—

"तन पवित्र सेवा किये, धन पवित्र किये दान,
मन पवित्र हरि भजन में होत त्रिविधि कल्याण"
"लेने को हरि नाम है देने को अन्नदान,
तरने को आधीनता और डूबने को अभिमान ॥"
"राम नाम को सुमिरले-हंस के भावैं खीझ,
उल्टा सुलटा उपजै ज्यों खेतन में बीज"

एक जमाना था कि आर्य लोग अपने प्यारे प्रभु श्री रामजी के प्रेम में हमेशा मग्न रहते थे राम नाम में प्रेम और भक्ति दिखाते हुये श्रद्धा और विश्वास की जंजीर में जकड़े भगवान का गुण गान करते थे श्री राम नाम को समस्त जंत्र तंत्र और मंत्रों का सिरताज और मुकुट मणि मानते थे उनको पूर्ण विश्वास था कि

"जभी नाम हृदय धरयो भयो पाप का नास,
मानो चिनगी अग्नि की पड़ी पुराने घास"।

श्री राम नाम को सबसे श्रेष्ट और सर्व गुणों का आधार समझते थे।

## ❋ कुंडलिया ❋

हिन्दू होय के न सुने राम कथा सुख सार,
ताके सिर पै दीजिये दस हजार पैजार (जूता)।
दस हजार पैजार, मुख पर करखा दीजै,
दे गरदन में हाथ शहर से बाहर कीजै।
कहैं गिरिधर कविराय सुनो हो कुन्दू,
राम कथा न सुने ससुर काहे का हिन्दू।

ऐसे परम कल्याण प्रद भगवान के मधुर नामों को जो कोई

नहीं भजता वह चौरासी लाख योनियों में भटक भटक कर हमेशा जन्मता मरता रहता है !

" बिन राम कहीं आराम नहीं, इसमें शक और कलाम नहीं।
इस दम का कोई कयाम नहीं, है आज सुबह तो शाम नहीं।"

इस असार संसार सागर की दुखद तरंगों में अनादि काल से भटकते हुये दीन प्राणियों के कल्याण के लिये जहां शास्त्रों में अनेक उपाये बताये हैं, वहाँ श्रुतियाँ, स्मृतियाँ तथा स्मृतिकार महात्माओं ने इस कठिन कलिकाल में केवल श्री राम भक्ति एवं श्री राम नाम को ही एक मात्र समस्त जीवों के उद्धार का अन्तिम साधन कहा है।

"बैठत सभा सबही हरि जू की कौन बड़ो को छोट,
सूरदास पारस के परसे मिटत लोह की खोट।"

"तब कर मत खगनायक एहा, करिय राम पद पंकज नेहा।"

आग का गुण जलाना है चाहे उसको कोई जाने या न जाने, इसी प्रकार श्री राम नाम का गुण भी पाप पुण्य दोनों को जलाना है, जब तक पाप और पुण्य का खाता बेबाक नहीं होता तब तक प्रभु का दीदार कहाँ ? और उनके दीदार बिना भला परमपद को प्राप्ति कहाँ ?

"धरती बिनु धीरज कौन धरे, माता बिनु आदर कौन करे।
बरषा बिनु सागर कौन भरै, श्री राम बिनु दुख कौन हरै"।

भगवान के सभी रूप और सभी नाम प्रभावशाली हैं, उनमें छोटा बड़ा किसे बताया जाय। पारस का पत्थर जिसके हाथ लग जाता है, तब तो वह काँच की चमक दमक की तरफ आँख उठाकर भी नहीं देखता, इसलिये !

"नाम हरी का मुख से प्यारे, कभी भुलाना न चाहिये,
पाकर नर तन बदन रतन को खाक मिलाना न चाहिये।

"विद्यापढ़ उपदेश करो - गर धन होये कुछ दान करो,
शरीर में यदि बल है - तो निर्बल का कल्याण करो ।"
"चाहो यदि कल्याण जगत में-तो सियवर का ध्यान धरो,
चला गया दसशीश यहाँ से - शान बढ़ाना न चहिये ।"

सब शास्त्रों का सार एवं निचोड़ यही है कि भगवत भजन को ही परम धन समझ कर भगवान से ही सनेह और प्रेम करै, कुटुम्ब के लोगों में आसक्त न होकर उनसे निर्वाह मात्र ही संसर्ग रखै, और—

"जाके प्रिय न राम बैदेही,
तजिये ताहि कोटि बैरी सम यद्यपि परम सनेही ।"

देखिये ! जहाँ से मूत्र उत्पन्न होता है वहाँ से पुत्र भी उत्पन्न होता है । यदि वह अपने अनुकूल है, भगवत भक्त है, कुल वंश की प्रतिष्ठा बढ़ाने वाला है तब तो वह पुत्र है, नहीं तो मूत्र की भाँति त्यागने योग्य है, ऐसे नास्तिक और अन्यायी पुत्र, मित्र अथवा सम्बन्धी को तो त्याग देना ही धर्म और न्याय है, कारण कि भगवत विमुख का मुख देखना भी महापाप है ।

पाठको ! संसार में बहुत से विषयी लोग बहुत दिन तक जीते हैं परन्तु उनके जीने से क्या लाभ, दिन हुआ गोरख धन्धे में लग गये, अनेक सुन्दर सुन्दर पदार्थों को खा पीकर विष्टा तथा मूत्र बना डाला, सुअरनी एवं कुतिया की तरह व्यर्थ बच्चे पैदा कर डाले, जिनका पालन पोशन करना भी मुश्किल हो गया उधर तो दिन भर झूँठ मूँठ बेईमानी एवं ठगी से लोगों को खूब लूटा और ठगा । और पेट भरकर रात्रि में पलंग पर लगाई मशहरी और लस्त होकर तान दुपट्टा सो गये । इसी प्रकार बचपन गया, जवानी आई । जवानी गई, बुढ़ापा आया । और अन्त में मर गये । जिस जीवन में साधना नहीं, भजन नहीं, सत्संग नहीं रात दिन पेट भरने की ही चिन्ता सवार है, और जब देखो

विषय वासनाओं की ही चर्चा चल रही है तो ऐसे लोग चाहे जन्मते ही मर जावें, चाहे १०० वर्ष जी कर मरें उनसे लाभ ही क्या ? उन्हें तो हर दम आहार निद्रा और मैथुन का ही भूत सवार रहेगा !

"कोटि कल्प को काल हूं भक्ति बिना बेकार है,
क्षण भर हरी हृदय में वसै सो ही समय सुखसार है ।

इसलिये जिनका समय भगवत भजन में व्यतीत हुआ उन्हीं की आयु सार्थक समझो और जिन्होंने मनुष्य तन का यथार्थ कर्त्तव्य समझकर विषय भोगों को नाशवान क्षण भंगुर एवं संसार में फंसाने वाला जानकर उनको परित्याग कर श्री सीताराम जी के कोमल चरणारविन्दों में ही चित्त को लगा लिया हो तो ऐसे बड़ भागियों के लिये केवल एक मुहूर्त का जीवन भी बहुत है उसी में वह अपना कल्याण कर सकते हैं और जो भगवान से विमुख हुये उन्हीं की दुर्दशा होती है ।

"श्री सीताराम बिनु जीवन जीवन नहीं कहावै,
भक्ति हीन नर मृतक सरिस होय काल वितावै ।"

## भगवत कृपा—

वह मनुष्य एवं संत जन धन्य हैं जिनके मुख से मृत्युकाल में मनमोहन प्यारे श्री सीताराम जू के सुमधुर नामों का उच्चारण हो जाता है । फिर उनके भाग्य का तो कहना ही क्या जिन्हें अन्तकाल में उन श्याम गौर श्री जुगुल सरकार की हृदय मानस में बांकी झांकी हो जाती है । अनन्त काल तक जप, तप, पूजा, पाठ, एवं ज्ञान ध्यान इत्यादि करने का एक मात्र उद्देश्य यही है कि अन्त समय भगवान के सुमधुर नामों का इस जिह्वा से उच्चारण हो जाय । और मन में उनकी काले काले घुंघराले, चिकने बालों वाली विश्व मोहनी झांकी एक बार समा जाय तो

हमारे सभी साधन एवं जीवन भी सुफल हो जायँ। योगी जन जिनके एक बार के दर्शनों के निमित्त सहस्रों युग तपस्यचर्य्या करते हैं, अन्त समय में जिनके नाम का संकीर्तन करने से और मन में भी भावमयी जिनकी छटा आने से सभी कर्म बन्धनों से छूट जाते हैं। और ज्ञानी, ध्यानी, नीति विशारद, भक्ति तत्व के ज्ञाता, इस भूमण्डल में विचर विचर कर उस प्रभु का जगत-मंगल नाम उच्चारण करते हैं वही भगवान अपने भक्तों के सम्मुख स्वयं साक्षात साकार रूप से इन चर्म चक्षुओं के सामने ही उपस्थित हो जाया करते हैं, वह सौभाग्य किसी साधन के द्वारा साध्य नहीं हो सकता, यह तो एक मात्र भगवान की कृपा पर ही निर्भर है।

## चिन्ता—

चिन्ता चिता बराबर होती है। इसलिये—

"चिन्ता ताकी कीजिये जो अन होनी होय।
यह मारग संसार का "नानक" थिर न कोय॥"

संसार के दुःख में डूब जाना व्योहारी कुसंगी लोगों का काम है। यदि सत्संगी लोग भी अधिक चिन्तित एवं व्याकुल होने लगें तो फिर सत्संग से लाभ ही क्या हुआ? मनुष्य को चिन्ता तो केवल परम पिता परमेश्वर की प्राप्ति करने के लिये करना ही उचित है कोई अतिथि अथवा अभ्यागत जिसके घर द्वार से खाली लौट जाय तब चिन्ता करनी चाहिये, कारण कि इनका घर से खाली हाथ लौट जाना भारी अनर्थ एवं अमंगल का सूचक होता है। हर समय भगवान के दरबार में विनय प्रार्थना करने से हृदय की समस्त व्यथा चिन्ता एवं दुःख दर्द पानी बनकर आँखों से बह बह कर निकल जाता है। चिन्ता चिता को हृदय में कभी जगह न देनी चाहिये। संतों का

सत्संग उदारता, भगवत भजन, भगवान के सामने प्रार्थना एवं अपराधों की क्षमा करने कराने से चिन्ता कोसों दूर भाग जाती है और डर व भय यदि रक्खे तो भगवान का ही डर रक्खे, इस प्रकार का डर मनुष्य को संसार में निडर ही बना देता है। जो भगवान से डरेगा वह कपट अन्याय एवं असत्य को आचरण में नहीं लायेगा, धर्म से डिगने का भय एवं परलोक के बिगड़ने का भय यही भय ऐसे हैं जो कि मनुष्य को संसार यात्रा में अभय बनाते हैं। भगवत कृपा से ही मनुष्य अभय पद की प्राप्ति करके यथार्थ सुख और शान्ति के जीवन को व्यतीत कर सकता है।

## नियम का पालन—

नियम का पालन करना भी आवश्यक है, नित्य नियम का पालन न करना मानो प्रेम देव का अनादर ही करना है कारण कि नियम के समय प्रेमदेव पदार्पण करते हैं। और जब अपने प्रिय को किसी दूसरे व्यवहार में लगा देखते हैं, तो प्रभु निराश होकर लौट जाते हैं, तथा श्री हनुमान जी महराज जो भगवत कथा सुनने के रसिक हैं उनको भी भारी खेद होता है। इसलिये भूल करके भी नियम से कभी न चूके—

"राम कथा जहँ होत है, तहाँ तहाँ पवनकुमार,
सिर पर अँजुली धर सुनत, बहत नैन जल धार।"

## श्री महाप्रसाद महात्म—

अहा! श्री महाप्रसाद के महात्म का भी क्या कहना! हरी हरी कोमल तुलसी मंजरी सहित शुद्धता से बनाई हुई रसोई में जब डाल कर भगवान के अर्पण की जाय, तो उसी प्रसाद को महाप्रसाद कहते हैं। और जब उस महाप्रसाद को संत एवं भगवत भक्त पालें उनके पाने के बाद जो शेष रह जाय उसको महा,

महाप्रसाद कहते हैं, उस प्रसाद को उनकी ही आज्ञा से श्रद्धा भक्ति के सहित पाने से सभी प्रकार के पापों का नाश होकर, अन्तः करण की मलीनता भी दूर होकर हृदय शुद्ध बन जाता है।

प्रारब्ध—

यह जीव अपने कर्मानुसार ऊँच नीच योनियों में आता है प्रारब्ध का यही चक्कर है, लीलाधारी की यही लीला एवं खिलाड़ी का यही खेल है, मायापति की यही माया है, यही कर्मचक्कर संसार को चला रहा है।

यह पुन्य पाप ही अनेक योनियों में जीव को भरमा रहे हैं कायिक, वाचिक, एवं मानसिक यह तीन प्रकार के पाप पुन्य हुआ करते हैं यह शारीरिक दुःख सुख दोनों प्रारब्धानुसार ही आते जाते रहते हैं। जिस योनि में मनुष्य जाता है न चाहना करने पर भी प्रारब्ध उनके साथ ही साथ रहती है, और उसी के अनुसार सुख दुःख भी होते हैं! उसकी चिन्ता करो तो मिलेंगे और न चिन्ता करने पर भी जरूर मिलेंगे! इस लिये हर एक मनुष्य को सदा भगवान के भरोसे पर निश्चिन्त रहना चाहिये, और संसार में किसी पुरुष से कोई आशा न रखकर भगवान का भजन करना चाहिये. जो लोग भगवान के भरोसे पर ही रहते हैं और जिन्होंने अपना शरीर मन और प्राण प्रभु के पाद पद्मों में अर्पण कर दिया है प्रभु उनके किसी भी मनोरथ को विफल न करते हुये अवश्य उनके मन की समस्त इच्छाओं को पूरा करते हैं। जिनको प्रभु का विश्वास है, वह सुखी रहता है और जब विश्वास को खो कर अधीर हो बैठता है तभी दुख पाता है जिसका यह अटल निश्चय बना रहता है कि सर्वान्तर्यामी भगवान किसी न

किसी रूप में आकर मेरे मनोरथ को अवश्य पूर्ण करेंगे, तब तो न जाने कैसे इन के समस्त कार्य किसी को निमित बना कर पूर्ण हो जाते हैं एक बार नहीं सैकड़ों बार का यह अनुभव है, "पहले बनी प्रारब्ध पीछे बना शरीर"। विधाता ने जो कुछ भी हमारे भाग्य में लिख दिया है, वह चाहे कहीं जा बैठो अवश्य मिल ही जायगा। और इससे अधिक स्वर्ण की खान में भी जाने पर हाथ न आयेगा। इसलिये—

ग़मे रोजी मखुर बरहम मजन, औराके दफ़्तर रा,
के पेशअजतिफ्ल ऐजद पुर कुनद पिसताने मादरां"।

संसारी भोग भी तो प्रब्धानुसार ही होते हैं, इसलिये साधु पुरुष इनके आने पर अत्यन्त हर्ष नहीं मानते, और न चले जाने पर विषाद! वह तो यह समझते हैं जो हमारे भाग्य का होगा, जो हमारी प्रारब्ध का होगा उसे तो कोई ले नहीं सकता, मेट नहीं सकता, त्रिकाल में भी वह दूसरे का हो नहीं सकता, और जो भोग हमारे प्रारब्ध का नहीं है, वह किसी भी प्रयत्न से किसी भी उपाय से किसी भी पुरुषार्थ से हमें मिल नहीं सकता। मनुष्य के जन्म-जन्मान्तरों के संचित कर्म भगवान के सम्मुख होते ही भस्म हो जाते हैं।

## क्रियमाण कर्म—

मनुष्य जो पाप करते हैं वह भजन करने से इस तरह से खतम हो जाते हैं कि उसकी निन्दा करने वाला तो उसके पापों को और उसकी प्रशंसा करने वाला उसके पुण्यों को अपने माथे पर ले लेता है। तब तो उसका खाता बेबाक अर्थात् चुकता हो जाता है और वह मनुष्य भजन के प्रताप से निर्लेप होकर जल में कमल के पत्ते की तरह अपना जीवन आनन्द पूर्वक व्यतीत करने लगता है।

## प्रारब्ध भोग—

प्रारब्ध भोग उसको कहते हैं कि उसके संचित कर्मों में से कुछ पुन्य ले कर कर्मों के भोगने के लिये मनुष्य का जन्म हुआ करता है। अच्छे बुरे कर्म जरूर भोगने ही पड़ते है, अच्छे का फल सुख और और बुरे कर्मों का फल दुख मिलता है। यदि कोई हमको सुख देता है तो वह हमारा हितकारी है और दुख देता है तो हमारा शत्रु है, यह कभी न समझना चाहिये। क्यों कि सुख दुख देने वाला कोई नहीं! सुख दुख अपने अपने कर्मों का भोग है।

"कोऊ न काहू सुख दुख कर दाता, निजकृत कर्म भोग सब भ्राता।"

## काल की महिमा—

धर्म करने से सुख और पाप करने से दुख ही मिला करता है यदि किसी को धर्म करने से भी दुख मिले तो इसमें भी किसी को दोष न देकर भगवान की कृपा ही समझैं भगवत लीला, काल की महिमा एवं प्रारब्ध कर्मों का भोग बड़ा ही प्रबल होता है, जोकि टल नहीं सकता, देखिये! पांडवों के पास यद्यपि धर्म, कलाकौशल, बल, सहायक, एवं समुचित साधन सामग्री उपस्थित थीं जिनके सहायक सम्पूर्ण संसार के स्वामी सर्व सामर्थ सच्चिदानन्द स्वरूप साक्षात श्याम सुन्दर ही थे। उनसे बढ़ कर सहायक भला और कौन हो सकता है? यह उनके केवल सहायक ही नहीं थे सखा, स्वामी, सुहृद, सेवक सभी कुछ थे, देखिये! इतना सब होने पर भी पाण्डवों को दुख भोगने पड़े मुट्ठी भर अन्न की आशा से कृपण गृहस्थियों के द्वार द्वार पर खड़े होकर याचना करनी पड़ी बारह वर्ष तक बन बन भटकते फिरे क्लेशों को सहते हुये जंगलों में घूमते रहे, भाइयो! इसी से हमको इस परिणाम पर पहुँचना पड़ता है, कि काल

की गति दुर्निवार है, यह काल इन भगवान से कोई दूसरे देव हों ऐसी बात नहीं, यही काल स्वरूप भगवान कब किस से क्या कौतुक कराते हैं इसको उनकी कृपा बिना कोई जान ही नहीं सकता, इसलिये दुखों और कष्टों से घबड़ाना नहीं चाहिये किंतु इसको भी भगवत की कृपा ही मान कर सहना चाहिये। कारण कि जैसे सोना तपाया जाने पर और भी खरा हो जाता है वैसे ही कष्टों से तप तपा कर उनका भक्तिरूपी स्वर्ण भी अधिकाधिक उज्वल, निर्मल एवं महा उच्चश्रेणी का होने लगता है, इसलिये भगवदानुरागी धीरजवान पुरुष महान कष्टों के पड़ने पर भी धीरता का परित्याग नहीं करते। बल्कि भगवान के अनन्य प्रेमी रसिकजन तो सदा भगवान से सुख की चाहना न करते हुये दुख एवं विपत्ति की ही याचना किया करते हैं। वह तो कहते हैं कि हे भगवन्! मुझे शक्ति दो कि मेरे नेत्र आप की जुगल माधुरी का निरन्तर पान करते रहें वाणी आप के गुणानवाद में लगी रहे, चित्त में आप की माधुरी मूर्ति बसी रहे, मन आप के ही ध्यान में मग्न रहे! फिर तो मुझे और चाहिये क्या मैंने तो सब कुछ पा लिया, अपने मनुष्य जीवन को सफल बनाते हुये शरीर का सम्पूर्ण कर्त्तव्य कार्य भी कर लिया, कृपया अपने श्री चरणारविन्दो में मुझे सदा के लिये आसरा देते हुये निरन्तर अपनी चरण सेवा में रखलें और जहाँ तक हो सके मुझे विपत्ति एवं दुख ही दुख दें, कारणकि इन्हीं विपत्तियों के द्वारा ही तो आपके शुभ दर्शन होते हैं, सुख में भला आप की याद ही कब आती है? इस लिये मैं उन अनित्य क्षण भंगुर तुच्छ नाशवान सुखों को लेकर क्या करूं भगवान्! जो आप से मुझे प्रथक करदें, प्यारे प्रीतम विपत्तियों ने ही तो मुझे आप की शरण में जाना सिखाया। जब कि सुखों ने आप से विमुख बना कर प्रथक कर डाला, जो सम्पति

एवं सुख आप के श्री चरणों से दूर करै आप की भक्ति तथा चरण सेवा छुड़ावे आप से प्रथक करावै वही तो मेरे लिये घोर विपति हैं इसलिये ऐसे

"सुख के सिर पर सिल पड़े जो तुमको बिसराय,
बलिहारी वा दुख की जो तव चरणन में लाय"।

प्रत्येक कार्य में कारण छिपा रहता है—कारण से ही कार्य प्रकट होता है किसी बीज का बोना कारण है उससे पेड़ उत्पन्न हो कर फल फूल इत्यादि का मिलना यह कार्य हुआ। इसी प्रकार पाप पुन्य बीज हैं, और सुख दुख उसके फल हैं। जो कि सभी को भोगने ही पड़ते हैं, कारण के बिना कोई कार्य होता ही नहीं, इस लिये प्रत्येक कार्य का कारण सोचने से मनुष्य की सभी शंकायें दूर हो सकती हैं।

यह जीव अच्छा बुरा जो कुछ भी कार्य करता है सब भगवान की प्रेरणा से ही करता है संसार में ज्ञानी अज्ञानी सब लोग प्रभु प्रेरित होकर ही कार्य कर रहे हैं अन्तर केवल इतना है कि ज्ञानी तो इस रहस्य को समझता है। और अज्ञानी अहंकार के वशीभूत होकर अपने को ही कर्त्ता मान बैठता है, अज्ञानी जनों को इस बहुरूपी माया ने ही ठग लिया है। जब अकर्ता होकर भी अपने को कर्त्ता मान लेता है तभी तो उसे दुखों का भी भागी बनना पड़ता है। देखा! माया के पाश में बँध कर जीव कैसा भूल जाता है। मायापति भगवान की मोहनी माया का प्रभाव बड़ा अद्भुत होता है, वह जिससे जब जो कुछ कराना चाहते हैं तब उसकी वैसी बुद्धि भी बना देते हैं इसी का नाम है माया का चक्कर! जरा देखिये तो श्री राम जी एवं रावण में कितना अन्तर है, जितना सिंह और सियार में, समुद्र और नाले में, अमृत और कांजी में, सोने और लोहे में, चन्दन और कीचड़ में

हाथी व विलार में, गरुड़ तथा कौवे में, हँस एवं गीध में, परन्तु रावण ने अपने घमण्ड से धन के मद और जवानी की मस्ती में चूर होकर भगवान श्री रामजी महाराज को कुछ नहीं समझा। माया के फन्दे में फँस जाने के कारण ही तो "एक समय जिस रावण के हाजिर त्रिलोक रहे, एक समय दसों शीश कटे फिरे रण में" इसलिये माया को छोड़कर मायापति मनमोहन प्यारे श्री सीताराम जी से ही पहिचान करो उन्हीं से प्रेम करो, उन्हीं के गुणों का गान करो, फिर माया तो अपने प्यारे की दासी है, वह लजाती हुई भाग जायगी। तब तुम माया के परदे को फाड़कर भगवान की गोदी में स्थान पा जाओगे, उस समय शोक मोह तो काफूर हो जायगें, इधर जरा मरण के चक्कर में फंसने से भी छूट जाओगे और भक्ति रूपी आनन्द के सागर में पड़े पड़े अमृत का पान करते हुये सदा सच्चे सुख का अनुभव भी करते रहोगे।

निष्काम कर्म—किसी के द्वारा मान प्राप्त होने पर फूलो मत, और अपमान मिलने पर अपने आप को भूलो मत! संसारी लोक लाज को तिलाञ्जलि देने से ही भगवान में प्रेम हो सकता है, जिस प्रकार श्री गंगाजी सर्वदा पापी प्राणियों के पापों को धोती रहती हैं, उसी प्रकार संतों के सत्संग से सभी प्रकार के सन्ताप एवं दुख दर्द भी दूर हो जाते हैं। यदि संत जन इस धरा धाम पर विचरण करके हम जैसे संशयग्रस्त जीवों के संशयों का चूर्ण न करते तो यह सभी प्राणी सदा संशय सागर में डूबते हुये तड़पते रहते, याद रखो! पाप कर्म से दुख उठाना पड़ता है। जब कि पुन्य कर्मों से सुख की प्राप्ति होती है, इसलिये जैसे पापकर्म बन्धन हैं उसी तरह पुन्य कर्म भी बन्धन ही समझो, एक अगर मूँज की रस्सी है तो दूसरी रेशम की,

मनुष्य बँधता दोनों से ही रहेगा, बन्धन में अन्तर नहीं है इस-लिये मुक्ति पाने की इच्छा करने वालों को सभी प्रकार के कर्मों का त्याग भी करना पड़ेगा, सब कर्मों को करते समय उन्हें भगवत सेवा समझें, और प्रत्येक कार्य करके "श्री सीता रामचन्द्रार्पण मस्तु" कह दिया करें अर्थात यह कर्म श्री सीताराम जी के अर्पण है इस कर्म के करने से आप प्रसन्न हों, यह कर्म आपके ही निमित्त है, मैं न इसका कर्त्ता हूँ और न भोक्ता ! ऐसा करने से वह कर्म निष्फल हो जाता है भगवान के सम्र्पण होने से निर्बीज बन जाता है, मतलब यह है कि वह भुन जाता है, जैसे उर्वरा भूमि में पानी पाकर पड़ा हुआ बीज जरूर ही उग आवेगा किन्तु आप उसी बीज को अगर भूवर में भून डालें तो फिर कितना भी पानी दें, खाद डालें, वह कभी उगने का नहीं। इसी प्रकार निष्काम कर्म भगवत प्रसन्नता के लिये किया गया श्री राम प्रेम एवं भक्ति को ही उत्पन्न करेगा। इसलिये भगवान के प्रेमी जन तो अपने समस्त कर्मों को भगवान के ही अर्पण कर भगवान को प्राप्त होते और जब तक संसार में रहते हैं तब तक समस्त चिन्ता और शोक को त्याग मस्त होकर श्री राम गुण का गान करते हुये स्वच्छन्द होकर विचरा करते हैं, अहा ! ऐसे पुरुष धन्य हैं उनका वैराग्य ज्ञान एवं भगवत प्रेम सराहनीय है यदि जीवन हो तो ऐसा ही हो। संत जन सबसे प्रथम विषयों में बार बार दुख को देखकर उससे मन को हटाते हैं और भगवान में पूर्ण सुख समझ कर उनमें मन लगाने का प्रयत्न करते हैं यही वैराग्य और अभ्यास है वैराग्य के बढ़ने से भगवान में प्रेम बढ़ता है और जिस समय भगवान का कुछ असली आनन्द प्राप्त होता है तब तो लोक और परलोक के सभी भोग पदार्थ फीके मालूम पड़ने लगते हैं। मन को अधर्म से हटाना और धर्म में लगाना ही वैराग्य है, ऐसे सच्चे वैराग्य से ही चित्त की वृत्तियों

का निरोध होता है जिसको भगवत से राग होता है उसी को विषयों से भी वैराग्य होता है। जिज्ञासु को कभी दुख से दुखी होकर अपनी मुसीबत का हाल किसी से न कहना चाहिये, क्योंकि इससे वैराग्य हलका होता है। "आपत्ती में एक एक से अहवाल कहना मुसीबत से यह है मुसीबत ज्यादा।"

भगवत का नाम और कीर्तन का फल यह है कि भूत भविष्य और वर्तमान में भी जो पाप बन गये हों, भगवत कीर्तन रूपी आग उन्हें जलाकर भस्म कर देती है और कलियुग के समस्त दोष निवृत हो जाते हैं। जिस प्रकार सिंह को देखकर मृग भाग जाता है उसी प्रकार भगवान का नाम, कीर्तन सुन कर मनुष्य के समस्त पाप ताप भाग जाते हैं, देखिये! नामी से नाम बड़ा होता है। श्री कुम्भज ऋषि जी नाम के बल से समुद्र सोख गये, नल नील ने नाम के ही प्रताप से पुल बाँधा एवं श्री हनुमान जी श्री राम नाम के प्रताप से ही समुद्र फांद गये।

सज्जनो! संसार से मुक्त होने का उपाय केवल भगवत नाम उच्चारण ही है। संसारी लोग पदार्थों को देखने के लिये सूरज से प्रकाश लेते हैं, और जब सूरज नहीं रहता तब चन्द्रमा की चांदनी से काम चलाते हैं। उसके अभाव में अग्नि से काम लेते हैं। और जहां ये तीनों न हों तो वहाँ शब्द प्रकाश से अर्थात् आवाज से ही काम लिया जाता है। जैसे "अरे तू इधर आ, मैं इधर खड़ा हूँ।" बस इसी तरह समझ लो कि परमात्मा सूरज, चन्द्र, और अग्नि से दिखाई नहीं देता किन्तु उसकी प्राप्ति का उपाय एक शब्द ज्योति ही है इसलिये परमात्मा श्री सीताराम जी के नाम को एक एक श्वांस में आवाज से पुकारो (उनका नाम उच्चारण करो) तब देखो कि प्रभु आप की आवाज को कितनी जल्दी सुनते हैं, यदि आपको सचमुच अपने हृदय मन्दिर में भगवान

को नचाना है तो गोपियों की तरह प्रेम दिखलाओ, आप की तो बात ही क्या है, देखिये !—

छन्द

गज के पुकारते ही ग्राह से बचाया था,
और द्रौपदी की विनय पर वस्त्र बन आया था।
अजामील पापी को पुत्र के पुकारने पर,
"'नारायण' इस नाम से ही नर्क से छुड़ाया था।
प्रहलाद के पुकारने पर जल्दी श्री राम प्यारा,
खंभ तोड़ फोड़ कर "नरसिंह बन आया था।

इस लिये श्री राम नाम रूपी अमृत का पान करो तब अमर हो जावोगे देखिये ! अमृत समुद्र में होता है यह गलत है, यदि समुद्र में अमृत होता तो समुद्र खारी क्यों होता ? और चन्द्रमा में होता तो चन्द्रमा का क्षय क्यों होता स्त्री के मुख में अमृत होता तो उसका पति पीकर अमर हो जाता, उसकी मृत्यु क्यों होती ? अगर सर्पों के फन में अमृत होता तो उनके विष क्यों होता ? और यदि स्वर्ग में अमृत होता तो वहां अल्पायु क्यों होती ? कारण कि पुन्य पूरे होने पर फिर मृत्यु लोक में आना पड़ता है, इसलिये सच्चा अमृत श्री राम नाम में तथा भक्तों के कंठ में ही रहता हैं, अगर अमर बनना चाहते हो तो इस को पी लो। जिसने अमृत पी लिया, उसे फिर संसारी वस्तुओं से क्या मतलब जिसने मिश्री का स्वाद चख लिया, तब उसे गुड़ का सीरा कब अच्छा लगेगा और जिस किसी ने गुलाब, चम्पा जुही, चमेली आदि की सुन्दर सुगन्धित फूलों की मालायें पहिन लीं फिर उन्हें कुरूप कागज के फूलों की मालायें कैसे भा सकती हैं पुरुषार्थ करना जीव का धर्म एवं कर्त्तव्य है, जब जीव पुरुषार्थ हीन बन जाता है तब भगवान किसी न किसी रूप में उसकी रक्षा जरूर करते हैं।

दान धर्म—सज्जनों ! संसार में रहकर जो आप लोग दान धर्म कर रहे हैं यह तो तुम्हारा स्वभाविक कर्त्तव्य है इसे करना ही चाहिये कर्त्तव्य करने पर उतना पुन्य नहीं होता जितना न करने पर पाप लगता है, और आप लोगों को जो यह अभिमान हो जाता है कि हम बड़े उदार और दानी हैं सच तो यह है कि न तो आप कोई देने वाले हैं और न कोई लेने वाला है, यह तो उस प्रभु की लीला है। और उस लीला क्षेत्र के आप भी एक कर्मचारी हैं, कर्त्तव्य और भावना के अनुसार वह प्रभु सब को नचा रहे हैं प्रभु ने अगर आपको अन्नदान करने के कार्य में नियुक्त किया है तो वही करना होगा इच्छा न होने पर भी करना होगा इधर जो आप का अन्न गृहण करता है अगर वह सोचे कि मैंने अपने कला कौशल एवं बुद्धिमता से यह वस्तु प्राप्त की है तो नितान्त उसकी भूल है। तुम गृहण करने वाले कौन ? भगवान ही तुम्हारे हमारे पालक पोषक एवं उद्धारक हैं, जो कुछ उन्हों ने कर्मानुसार उसके भाग्य में लिख दिया है वही मिलता है। तब तुम दिन रात उस प्यारे प्रभु का भजन, पूजन, चिन्तवन छोड़ कर उदर पोषण में क्यों निमग्न रहते हो ?:—

गम रिजिक का खा रहा क्यों अरे गाफिल,
देता है जो सब को क्या न देगा तुझ को"।
कर्म से मिलता है सब, है कर्म की महिमा अपार,
कोई कुछ देता है या लेता है, सब कर्मानुसार"।



# ❀ सच्चा सुख तथा शान्ति कहाँ ❀

——:❀:——

इस संसार चक्कर में फँसा हुआ जीवात्मा अज्ञानांधकार में फँसने के कारण भव सागर के दुखों को तो सहन कर रहा है परन्तु अपने स्वरूप को नहीं पहिचानता और दिन रात सच्चे सुख और शान्ति की ही चाहना किया करता है जो कि सहज और आसान काम नहीं हैं, दुनिया के खटखटे प्रभु का दरवाजा खटखटाने नहीं देते इच्छा ही मनुष्य को बरबाद करती है। चाह रूपी कीचड़ दिल से बाहर निकाल दो, जहाँ मन शुद्ध हुआ तभी सच्चा सुख और परमानन्द एवं शान्ति भी प्राप्त हो सकेगी।

"चाह चमारी चूहड़ी सब नीचों में नीच,
है तो पूर्ण ब्रह्म तू जो चाह न होती बीच"।

जहां सुख है ही नहीं वहां सुख को खोजना ऐसा है जैसे तप्त मरूभूमि में जल को समझ कर भटकना यह दुनिया सुलगती हुई भट्टी है, जिसमें दुःख की लपटें उठा करती हैं यह कोई सच्चा सुख नहीं, सच्चा सुख तो भगवान के नाम, रूप लीला, धाम एवं सत्संग में ही मिलेगा। उस प्रेम सरोवर का गोता लगाये बिना सच्चा सुख कहाँ ? परन्तु आप लोगों ने उस सरोवर में गोता लगाने का इरादा ही कब किया है। अभी तो आप सरोवर किनारे की कीच और दलदल ही में फँस रहे हैं। किसी का जन्म श्रेष्ठ कुल में हुवा। अथवा ऐश्वर्य्य, विद्या, तथा लक्ष्मी की बात तो सब मादक वस्तुएं हैं। इनके मद में रत

हुवा प्राणी किसी को भी अपने समान न समझ कर संसार में सभी का अपमान (तिरस्कार) करता है, तब वह सबके सामने प्रभु के सुमधुर नामों का निर्लज्ज होकर कीर्तन भजन कैसे कर सकता है बिना भगवान को पुकारे भगवान आते नहीं, भगवान को भूलाने वाले धन, वैभव, गुणों का अभिमान एवं इच्छायें ही हैं जिनके कारण भगवान इनके समीप नहीं आते, इसलिये हमको इन वस्तुओं की कदापि चाहना न करनी चाहिये यदि भगवान को ऐश्वर्य्य ही प्रिय होता, वैभव से ही आप प्रसन्न होते। तो आप दुर्योधन के सुन्दर एवं स्वादिष्ट छप्पन भोगों को छोड़ कर गरीब विदुर के घर सागपात खाने क्यों जाते। "दुर्योधन घर मेवा त्यागी-साग विदुर घर खायो"। इससे तो पता चलता है कि भगवान अकिंचन प्रिय है, दीनों के नाथ हैं निर्धनों के धन एवं कंगालों की सम्पति हैं, जिस किसी ने भवसागर से पार कर देने वाली औषधी का सेवन किया हो तो कोई विरला ही प्रभु प्यारा या अपनी मैय्या का दुलारा उस सच्चे सुख को जान सकता है। वह औषधी क्या है? और कहाँ मिलती है? वह प्रभु का मधुर नाम उनकी भक्ति एवं सच्चा प्रेम है यह औषधी पूर्वाचार्य्यों और उपकारी संतों के पास रहती हैं। जो कि श्रद्धालु जिज्ञासु को ही मिल सकती है, पहले मनसे विषय विकार रूपी काँटे, झांकर, कचड़ा, कूड़ा को हटा कर उसमें बोलते पुरुष श्री सीताराम जी को बसावे, जिसने चिउंटी से लेकर ब्रह्मा तक को बनाया है, तभी सच्चा सुख और शान्ति प्राप्त होगी, मगर जब तक वैराग्य रूपी सर्प नहीं काटता, तब तक होश भी नहीं आता!

सज्जनों! जब तक जगत की लालसा कम न होगी तब तक सच्चा सुख, शांति कहाँ संसार में सर्व श्रेष्ट सुख क्या है? भगवत भजन और संतों का मिलना और दुख क्या है? उनका बिछुड़ना!

धन, बल, राज पर गर्व करने वाले भोगी जन यदि अपने मुख को दर्पण द्वारा तनिक देखें तो उनको मालूम हो जायगा कि उनके भाग्य में वास्तविक सुख और शान्ति ख्याल ही ख्याल है। सच्चा सुख तथा प्रसन्नता तो इन्हें नाम मात्र छू भी नहीं गई, वह सुख जिसे संसारिक लोग सुख कहते हैं वह रोग एवं मृत्यु प्राप्त करने के अतिरिक्त और कुछ भी नहीं।

"फिरते हैं सुख की खोज में दिन रैन,
फिर भी मिलता नहीं किसी को चैन।"
"मच रहा है जगत में हाहाकार,
रण स्थल बना हुआ है सारा संसार"।

यह संसार मदारी का थैला है, तमाशा है, झूँठा है और सब सामान जादू का है। संसार के सभी भोग्य पदार्थ अनित्य एवं बिजली की तरह चंचल हैं, शरीर भी कच्चे घड़े के समान जरा सी ठेस लगते ही नष्ट हो जाने वाला है। "कुछ भरोसा नहीं है प्राणी का, मानों एक बुलबुला है पानी का"। फिर इस झूठे संसार में सच्चा सुख कहाँ?

"सुख चाहो तो नित्य ही करिये प्रेम पुकार,
भक्ति ज्ञान बिनु हैं वृथा भोगों के भंडार"।
"सुख चाहें तो हृदय से भजें श्री सीताराम,
जगत बिछौना काल का मिथ्या स्वप्न समान"।

यह संसारी भोग्य पदार्थ क्षणिक दुखदाई नश्वर एवं बन्धन के हेतु हैं। जब तक इनसे विमुख होकर भगवान के सन्मुख हो उनसे कोई नाता जोड़कर प्रेम न करोगे तब तक इस जीव का कल्याण और सच्चा सुख कहाँ और सच्चे सुख बिना फिर शांति कहाँ? इसलिये महावीर बजरंग बली की शरण लो जो कि—

"महावीर रणधीर जगत में अंजनी पुत्र कहलाते हैं,
बाँह पकड़ कर रसिक जनों को प्रभु समीप पहुँचाते हैं।"

देखिये ! भोग्य की समस्त सामग्रियां सदा से मनुष्यों को खाती आई हैं और आगे भी खाती ही रहेंगीं। संसार में जितने भी झगड़े फसाद नजर आते हैं इन सब की जड़ भोग्य ही है। भोग्य के लिये एक जीव दूसरे को मार रहा है फिरभी मनुष्य भोग्य को नहीं भोग सकता, उल्टा भोग्य ही मनुष्य को भोग लेता है। इसलिये मनुष्य मात्र को भोगराग से बच कर भगवान की शरण लेनी चाहिये। उन्हीं के मधुर नामों का कर्तन, श्रवण, स्मरण करते रहना बस यही सच्चा सुख है। इस सुख की थाह नहीं, भोग तो आसक्ति एवं बन्धन का कारण हैं और भगवत प्रेम मुक्ति का, यह कैसी विचित्र लीला है भारी आश्चर्य और खेद तो इस बात का है कि मनुष्य दूसरों को लूटमार कर भी सुख और शान्ति से जीना चाहता है। किसी जमाने में परमात्मा की प्राप्ति के निमित्त भजन और तप होते थे, मगर आज भोगों की प्राप्ति हेतु हो रहे हैं। भोगों की प्राप्ति करने कराने के लिये जीवन और धर्म की बाजी तक लगाये बैठे हैं, और इसी को धर्म समझा जाता है। शोक !

हम आज सैकड़ों आशाओं की फाँसी में बँधे हुये काम क्रोधादि साधनों से कामभोगार्थ, अन्याय पूर्वक अर्थ (धन) की प्राप्ति के उपाय में लग रहे हैं, मोह ने हमें घेर लिया है, अभिमान ने अन्धा कर दिया है, लोभ ने हमारी वृत्ति को बिगाड़ा तो इधर लोभ ने हमें उनमत्त बना दिया है यदि भोग पदार्थों को एक बार ठुकरा कर हम भगवान में प्रेम करें, भगवान के निमित्त जगत के सारे कार्य करें तो अनन्त ऐश्वर्य सच्चा सुख और शान्ति हमारे पीछे दौड़ी दौड़ी खुशामद करती फिरे, परन्तु दुख है कि संसारी लोगों को वास्तविक जीवन की कुछ भी परवाह या चिन्ता

नहीं है स्वयं ही मृत्यु को ढूंढ़ कर अपने पावों कुल्हाड़ी मार रहे हैं।

प्रभु को अपनी सत्य प्रतिज्ञा ( सकृदेव प्रपन्नाय त्वास्ममिति-चयाचित ) के पालन की जितनी परवाह है उतना पक्का भरोसा हमें है ही कहाँ ? यदि एक बार विश्वास हो जाय तो बेड़ा ही पार हो जाय इसलिये जो प्रभु सतत स्मरण करने योग्य हैं उन्हीं का अहर्निश स्मरण, भजन पूजन, करैं। जब तक हम प्रभु का भजन स्मरण न करेंगे तब तक जीवन मरण का धन्धा कदापि छूट नहीं सकता। माया का जाल टूट नहीं सकता, तब सच्चा सुख और शान्ति कहाँ।

यह संसार नाशवान है और सब मायारूप है।—

"लाई हयात आये कजा ले चली चले,
न अपनी खुशी आये न अपनी खुशी चले"।

यहाँ जीव अपने कर्मफल भोगने के लिये नाना योनियों में जन्म लेते हैं और उस जन्म का भोग समाप्त होने पर खाली हाथ वापस लौट जाते हैं।

"यह दुनिया एक मुसाफिर खाना है,
यहाँ सब झूंठी है वस्तु, यह झूठा कारखाना है"।
"मृत्यु की बैठी है बिल्ली लगाये घात हरदम,
करोड़ों खा गई मूसे फिर तेरा क्या ठिकाना है"।
"रहोगे कब तलक भूले यहाँ दुनियाँ के धंधों में,
दो रोजा जिन्दगी है 'अधिकारी' आखिर सब छोड़ जाना है"।

मनुष्य के जीवन का एक मात्र कर्त्तव्य परममधुर भगवान के शुभनामों का गुण गान करना उनकी दिव्य ललित लीलाओ का चिन्तवन करना साथ ही साथ उनके परम माधुर्य्य में आनन्द-मय गुणों का स्मरण करना ही है इससे मोह रूपी रात्रि का पौह

फट जाता है। और भजन करते करते समस्त पाप ताप नष्ट होकर उसके हृदय में दिव्य प्रकाश भी होने लगता है। यदि इस जन्म में भगवत प्राप्ति हो गई तो क्षण भर का जीवन भी बहुत है, और यदि न हुई तब तो एक कल्प की आयु भी निरर्थक है।
ज्जनों !

"लिया दिया तेरे संग चलैगा, दाता रहैगा नाम"।

मुख से लिया हुआ भगवान का मधुर नाम और हाथों से दिया हुआ दान, केवल यही ( लिया दिया ) साथ में जाता है और संसार में दाता (दानी) नाम रह जाता है, बाकी तो सब का सब यहीं धरा रह जाता है संग में कुछ भी नहीं जाता !

"तुलसी इस संसार में भये हैं नृपति अनेक,
मैं मेरा कहते गये ले न गये तृण एक"।

"We will leave all behind except Bhajan and charity".

जिसे देखो संसार में सच्चा सुख और शान्ति को ही प्राप्त करने की धुन में लगे हैं। परन्तु इसके विपरीत सम्पूर्ण संसार में हर एक मनुष्य को दुख और भय ही दिखाई दे रहा है। ब्रह्मा से लेकर चिउंटी तक सब मृत्यु के भय से दुखी हैं। इन्द्र दुखी हैं कि कहीं स्वर्गलोक जाता न रहे, गरीब दुखी हैं कहीं रोटी न छिन जाय, जिनके पुत्र नहीं वह पुत्र के लिये दुखी हैं, जिनके विशेष परिवार है वह भी रोग, धन चिन्तन एवं राग द्वेष से दुखी हैं, जिधर भी आंख उठाकर देखो उधर दुख ही दुख नजर आता है, सुख है ही कहाँ ? आज जिस मनुष्य के द्वारा कुछ सुख मिल भी गया, कल वही दुख का कारण बन जाता है।

"हम जानी हम ही पर बीती, एक दिन सब ही पर बीती"।
"सूखत ताल कमल मुरझाने जल सूखत मछली पर बीती"।

"सूरज चन्द्र आकाश तपत हैं, ग्रहण लगे उनहूँ पर बीती"।
"कहत कबीर सुनो भाई साधो जन्मत ही ते हम पर बीती"।

पाठकों ! जिस सिकन्दर बादशाह को सर्व सामर्थ सम्पन्न सम्राट होने का भारी अहंकार था। वही एक दफा जब ईरान के राजकुमार से मिलने एक कब्रस्तान में उसके समीप पहुंचा तो उसे वहाँ कुछ जप करते देखा। जब उसने सिकन्दर का कोई आदर नहीं किया और अपनी धुन में लगा रहा तब सिकन्दर बोला। राजकुमार मैं संसार का सम्राट हूँ जो कुछ तू चाहे मांग ले मैं तुझे दे सकता हूं। यह सुनकर बालक मुस्करा दिया फिर सिकन्दर ने दूसरी बार उससे मांगने के लिये कहा, तब वह बालक (राजकुमार) बोला अच्छा अगर तुम सब कुछ दे सकते हो तो मुझे तीन चीजें दो—

(१) वह जवानी दो जिसमें बुढ़ापा न आवै (२) वह आयु दो जिसमें मृत्यु का भय न हो (३) वह सुख दो जिसमें दुख का भय न हो। इतना सुनकर सिकन्दर बादशाह गम्भीर दृष्टि से विचार करने लगा। फिर कुछ मौन रहने के बाद कहने लगा कि यह तीनों चीज मेरे हाथ में नहीं है इसलिये मैं नहीं दे सकता। उस बालक ने फिर मुसकराते हुये कहा। तब तो तुम भी भिखारी हो, मैं तो उस शहन्शाह से मिलना चाहता हूँ जहाँ से यह तीनों चीजें प्राप्त होती हैं। इसलिये उन्हीं का जप कर रहा हूँ। यह सुनकर बादशाह सिकन्दर आश्चर्य्य में डूब गया और लज्जित होकर फिर कहने लगा कि राजकुमार यह शमशान है। चारों तरफ खोपड़ियाँ पड़ी हैं, तुम चलो मेरे महल में रह कर भजन करो, ईश्वर तो सर्व व्यापी है, वहाँ भी आ जायगा, बालक बोला मैं यहाँ इन खोपड़ियों को देख देख कर संसार की अनित्यता का ज्ञान प्राप्त कर रहा हूं कि इनमें बड़े बड़े अंहकारी

सम्राटों की खोपड़ियां भी हैं, यही दशा मेरी भी होने वाली है, अब महल तक जाने आने का समय कहाँ ?

"ऊँचे ऊँचे मकान थे जिनके आज वह तंग गोर में हैं पड़े,
कल जहाँ पै गुल व शगूफा थे आज देखा तो खार बिल्कुल हैं"।

"Let me live unseen unknown".

इतना सुनते ही सिकन्दर का सारा घमण्ड चूर-चूर हो गया और शरमिन्दा होकर अपने महल को वापस लौट गया। इस बालक की भांति जिसके हृदय में वैराग्य उदय हो जाय वही मानों मुक्ति की पहिली सीढ़ी पर पहुँचा, ऐसा ज्ञानी भाला किस चीज के लिये सुखी होगा, और फिर उसे दुःख कहाँ ? सज्जनों ! जिसने भगवत प्रेम सुधा का ज़रा सा भी पान कर लिया हो तो उसकी दशा बड़ी ही विचित्र हो जाती है, प्रेम है तो बड़ा ही मीठा और स्वादु, परन्तु अपना तन, मन, धन सर्वस्व सौंप देने पर ही तो सर्व स्वतन्त्र प्रभु ऐसे भक्तों के प्रेमपाश अर्थात् प्रेम की दृढ़ जंजीर में बंध जाते हैं, प्रभु और कुछ न देख कर भक्त का केवल प्रेम भाव ही देखा करते हैं।

"भोग है सोने की थाली में या जामें गिल में है,
प्रभु देखते हैं ये कि कितना प्रेम इसके दिल में है"।

और भगवान कहते हैं !

"कि भाव बिन थूँकों नहीं गाड़ी भरे सामान पर,
मगर रीझ जाता है दिल मान के इक पान पर"।

सज्जनों ! जैसे कि सर्प के विष से व्याकुल हुये पुरुष को मिश्री कड़वी लगती है, और जैसे नेत्र रोग वाले को दूध भी पीला दिखाई देता है, वैसे ही जब मनुष्य इन्द्रियों का गुलाम बन जाता है, तब वह भी अपने ज्ञान को खोकर भगवान तक

को भूल जाता है, इसीलिये उसको भगवत वार्ता, भगवत भजन एवं कथा इत्यादि कुछ भी प्रिय नहीं लगते ! इसके फल स्वरूप न जाने कई बार नर्क, गर्भ, एवं मृत्यु की विषम वेदनायें उसको भोगनी पड़ती हैं। संसार में कौन किसका है, यह तो मुसाफिर-खाना है, मुसाफिर आते हैं एक जगह रहते हैं, तरह तरह के सम्बन्ध जोड़ते है। फिर अपने अपने समय पर सब अपनी अपनी राह चल देते हैं। संसार का यह नाता स्थाई थोड़े ही है आज जो पुत्र बना है, सम्भव है वही कभी पिता बना हो, एवं कभी हमारा शत्रु या मित्र भी बना होगा।

जितने भी मेलों के ऐश्वर्य हैं, यह सब भगवत प्राप्ति के पथ के ठग हैं। चित्त की शान्ति के लिये समस्त कामनाओं का त्याग जरूरी है, त्याग से शान्ति मिलती है। जब चित्त शान्त हुआ तब तो समझो सुख ही सुख है, नहीं तो दुख ! एवं शान्ति बिना वैराग्य कहाँ ? और विषयादिकों में वैराग्य हुये बिना ईश्वर में अनुराग कहाँ ? संसारी कर्मों एवं विषयों में मन को फँसाना ही बन्धन है, जब कि विषयों से मन को हटा कर उसे भगवत भजन में लगाते हुये, लीलाओं का विस्तार करना बन्धन को छुड़ाने वाला होता है। मनुष्य वासनाओं के वशीभूत होकर रेशम के कीड़े की भाँति स्वयं ही जाल बनाता है, और स्वयं ही उसमें फँस भी जाता है, कोई किसी को नहीं फंसाता सब अपनी वासना से फँसते हैं। भीतर जन्म जन्मान्तरों के संस्कार भरे रहते हैं इसलिये पारीस्थीती, काल और वस्तु को पाकर वे संस्कार जाग्रत होकर अपना फल भी दिखाने लगते हैं।

जिस वक्त तक शरीर में बल और शक्ति है, बुद्धिमानों को चाहिये कि अपनी भलाई के निमित्त उपाय सोच रक्खें, वरना

घर जलने के वक्त कूप खोदने की जानमारी से लाभ ही क्या ?

"कल पे न डालिये कल-यह कल आये आये न आये"।

"क्या भरोसा है इस दम का यह दम आये-आये न आये"।

कल किसने देखी है ? कौन जानता है कि पलके बाद क्या होगा ? एक दिन मृत्यु अवश्य होगी, और कब होगी इसका हमें तुम्हें कुछ भी पता नहीं है जन्म लेने के दिन ही मौत का टिकट भी मनुष्य को मिल जाता है। इसका भी पता नहीं कि "कब नकारा कूँच का बाजे"। अब तो होश हवास दुरुस्त बैठे हो, शायद अगले ही पल में तुम्हारी मृत्यु हो, तब तो तुम्हारे सभी काम ज्यों के त्यों धरे ही रह जायगें। अभी तो काम से हमें तुम्हें पल भर की फुरसत नहीं मिलती, उस समय तो सदा के लिये छुटटी मिल जायगी, अभी शरीर के आराम के लिये बड़े-बड़े सुन्दर महलों में मुलायम २ गद्दों पर हम आप सोते बैठते हैं। उस समय निर्जन बन के अन्दर डरावने मरघट में खुली जमीन पर यह स्वर्ण सा सुन्दर शरीर दो मुट्ठी राख हो कर उड़ेगा, और सारे अरमान दिल ही दिल में रह जायगें, सारी शेखी चूर-चूर और सारी हेकड़ी काफूर हो जायगी, तुम्हारी मद भरी, गर्व भरी एवं रिस भरी आँखें हमेशा के लिये मुँद जायेंगी, यहाँ से परलोक जाने पर यहाँ के कमाये हुये कर्मों का भयानक फल (दुष्परिणाम) जब सामने आयेगा तब तो तुम काँप उठोगे, और दण्ड भोगने का समाचार सुनते ही मूर्छित हो जाओगे। ये संसार दुःख रूप है यहाँ कोई किसी का नहीं भगवत चरणों में मन लगाना परम सुख तथा भगवान से विमुख होना ही परम दुख है, मनुष्य का शरीर तो केवल भगवत भजन के लिये ही है, नहीं तो पशु पक्षी एवं तृण कूड़ा करकट से भी तिरस्कृत है।

"भगवत भजन तजि जे सुख चहत ते सब राक्षस प्रेत,
व्यासदास के उर में ठौठो-मोहन यह कह देत"।
तेबर राक्षस, कूकर, गदहा, ऊँट, वृषभ, गज बोक,
व्यास जो नाम तजि भटकत, ता सिर पनहीं ठोक"।
"व्यास सुरसिकन की रहन, बहुत कठिन है बीर,
मन आनन्द न घटै छिन, सहे जगत की पीर"!

यह शरीर भी स्वभाव से ही रोग शोक और चिन्ताओं का घर है, इस में भी सुख कहाँ ? इसे भी कोई पूर्णतया सुखी नहीं बना सकता। कारण कि यह मलीन है, कैसे भी सुन्दर सुगन्धित स्वच्छ स्वादिष्ट पदार्थ क्यों न हों, जहां वह पेट में गये, कि देखने में बुरे दुर्गन्ध युक्त मल बन गये, संसार में सभी वस्तुयें सुन्दर एवं निर्मल हैं। एक यही देह ही इतनी मलीन और अपवित्र है कि इसके संसर्ग मात्र से सभी दूषित एवं बदबूदार बन जाते हैं, इस शरीर से सदा मल ही निकलता रहता है रोम-रोम से मल बहता रहता है, कानों से, आँखों से, नाक के दोनों छेदों से, जिह्वा से, दाँतों से और होठों से, भद्दा बदबूदार मल बाहर आता ही रहता है। पेट तो मल का थैला ही समझो मलमूत्र द्वारों से मल निकल कर आस पास की पवित्र भूमि को भी अपवित्र (अशुद्ध) बना देता है ! कितना भी सुगन्धित, शीतल गंगा जल क्यों न हो, पीते ही थोड़ी देर में वह बदबूदार मूत्र बन जायगा। रोम रोम से पसीना भी दुर्गन्ध पूर्ण निकलता है ! वायु कितनी निर्मल है, किन्तु उसका जब शरीर में संसर्ग हो जाता है, तो अपान द्वार से कितनी बदबूदार वायु हो कर निकलती है।

इस अपवित्र एवं मलीन देह को सुखी बनाने के निमित्त मनुष्य अपने भाइयों सगे सम्बन्धियों एवं स्वजन, प्रिय मित्रों

तक के रक्त से अपने हाथ रंगते हुये हिचिकता भी नहीं और न ही भगवान से डरता है। तब भी कुछ उचित कहा जा सकता था, जब कि यह शरीर सदा बना रहता! परन्तु यह शरीर तो क्षणभंगुर है।

अनेकों पाप कर्म करके इसे पाला पोसा मगर प्राणों के पृथक होते ही यह बेकार बन जाता है अपने किसी भी काम में नहीं आता, और अन्त में इसकी तीन ही गति हैं।

(१) पड़ा-पड़ा अगर सड़ गया तो कीड़े पड़ जाते हैं। (२) सियार, कुत्ते आदि मांस भोजी जीवों ने खा लिया तो उनके पेट में जाते ही विष्टा हो जाता है। (३) और अगर किसी ने इसको जला दिया तो दो मुट्ठी भस्म हो जाती है।

ऐसे इस प्रकार के अनित्य शरीर के पोषण के निमित्त किया हुवा पाप कदापि क्षमा नहीं हो सकता। बल्कि उसका फल दण्ड अवश्य भोगना ही पड़ता है। यह संसार कर्म भूमि है जैसा कर्म करोगे वैसा ही फल भी पाओगे।

"As you sow, so shall you reap".

इसलिये निरन्तर शुभ कर्मों का करना ही उचित है। परन्तु शोक है कि संसारी लोग रात्रि दिवस दुनिया के धंधों एवं पेट पालने की फिकर और चिन्ता ही में डूबे रहते हैं। यदि एक दो घंटे भी प्रति दिन नियम पूर्वक भगवान के ध्यान में नहीं लगा सकते, तो ऐसे मनुष्य जीवन को धिक्कार है। इस से तो फिर पशु ही अच्छे हैं क्या मनुष्य जीवन का यही फल है ?

"जिन्दगी बा बंदगी है जिन्दगी, जिन्दगी बे बंदगी शरमिन्दगी"।

सज्जनों! अब तो बहुत सो चुके, अपना जन्म अकारण खो चुके! ज़रा जागो निद्रा को त्यागो जब जागे तभी सवेरा समझ कर लग जाओ उस प्यारे प्रीतम के स्मरण भजन में। यदि

ऐसा न हुवा तब तो अन्त में यमराज की कचेहरी में जबाब देते नहीं बनेगा। अभी तो भजन करने की फुरसत ही नहीं मिलती, परन्तु जब यमराज के दूतों के लट्ठ चलेंगे, तो मार खाते समय क्या बहाना करोगे हमको फुरसत नहीं है। इसलिये भाइयो! जगतजाल से कुछ समय निकाल कर नित्य प्रति कुछ न कुछ सत्संग भजन कर लिया करो जिस से फिर इस जन्म मरणरूपी काल कोठरी में न आना जाना पड़े अगर न माने तो हाथ मल मल पछताओगे, और जन्म मरण चौरसी लाख के चक्कर में पड़कर भारी दुख उठाओगे, देखिये संसार के सब भोगी सदा रोगी रहा करते हैं। और उनको रात दिन दुख सुख की भट्टी में जलना पड़ता है। मगर भगवत भक्त सदैव एक रस और आनन्द मग्न रहा करते हैं। यह संसार दुख रूप है नश्वर है यहां कोई सुखी नहीं, इसलिये हृदय को भक्ति भावना से भरना और भगवत भजन करना ही सार है। यह कब होता है, जब कि भगवत कृपा होती है या पूर्व संस्कार जाग्रत हो उठते हैं। जिस प्रकार हजारों वर्ष के अन्धेरे घर में भी दीपक जलाने से तुरन्त प्रकाश हो जाता है ठीक उसी प्रकार हजारों जन्म जन्मान्तरों के पाप ताप भी भगवान की एक बार की कृपा दृष्टि से ही दूर हो सकते हैं। भगवान ही इस जगत में एक सत्य सनातन वस्तु हैं, और सब तो केवल उनकी चलती फिरती छाया ही समझो। कारण कि:—इस अनित्य जगत में क्षण भंगुर जीवन पाकर कोई भी प्राणी सुखी नहीं रहता, इसलिये सारा जीवन दुखमय ही कहा गया है। जन्म काल में अनेकों तरह की पीड़ायें होती हैं, इस जीवन की मध्यम अवस्था भी बहुत ही कराल है कभी मिलन है तो कभी वियोग है, कभी माता, पिता, भाई बन्धु, स्त्री, पुत्रादि सम्बन्धियों की मृत्यु चिन्ता हला रही है तो कभी ज्वर खाँसी आदि रोगों के लिये औषधी

पर औषधी मंगाई जा रही हैं, कभी सिर में दर्द है तो कभी मानसिक व्यथा ही दिल को सता रही है, जला रही है, जब देखो चिन्ता है, आलस्य है, शोक है, सन्ताप है, काम, क्रोध, लोभ, मोह, तृष्णा, अहंकारादि, अविद्या माया के वश में पड़ कर दूसरों का अनिष्ट करते हुये अपना भी अनिष्ट कर लेना महान पाप हैं। जिसका जीवन पर्य्यन्त पछताने के सिवाय न कोई चारा है न कोई उपाय है।

—:०:—

## ❀ पाश्चात् विद्या एवं शिक्षा ! ❀

जब से पाश्चात् विद्या का इस भारतवर्ष में सिक्का जमा (प्रवेश हुआ) तब से हमारे नई रोशनी के कुमारों की आखें ऐसी चौंधिया गई हैं कि वह अपने सनातन धर्म के समस्त सिद्धाँतों एवं धार्मिक कार्यों को भूल कर भगवान से भी विमुख हो गये और भजन, पूजा, पाठ, दान पुन्य, तीर्थ व्रत, भगवत-भागवत को भी घृणा की दृष्टि से अवलोकन करने लगे। केवल इतना ही नहीं इस अंग्रेजी शिक्षा दीक्षा के प्रभाव से उनके विचारों ने भी ऐसा पलटा खाया कि उन्हें अब अपने देश का भेष-भूशा, खान पान, आचार विचार, रहन सहन यहाँ तक कि कुछ भी अच्छा नहीं लगता।

गौर करने से आपको मालूम हो जायगा कि वास्तव में यह पाश्चात् विद्या हमारे देश, हमारे धर्म, धन, सुख और जीवन को भी बरबाद करने वाली निकली। इस शिक्षा ने तो हमारा सर्वस्व नष्ट कर दिया। हमारा सामाजिक एवं राजनैतिक पतन तो इसके

द्वारा हुआ ही है परन्तु सबसे अधिक कुठाराघात हमारे "धर्म" के ऊपर किया है जिससे हम अपनी पुरानी संस्कृति और सभ्यता को एक दम भूल गये हैं, विधर्मी लोगों के संसर्ग से हमारी धारणा भी नष्ट होकर पेट पालना ही बाकी रह गया है और श्रद्धा हीन होकर नास्तिक बन रहे हैं लोगों की प्रवृत्ति प्रतिदिन अधर्म की ओर बड़े वेग से बढ़ रही है समस्त दिव्य शक्तियों का ह्रास हो रहा है परलोक का विश्वास भी ढीला हो रहा है, मनुष्य पुरुषार्थ हीन हो गये हैं। बल, पराक्रम नहीं रहा बुद्धि मलीन हो गई है, भाग्य हीन और सदाचार हीन बनकर दुष्कर्म करने लगे हैं। यही कारण है कि बहुत से अकाल में ही काल के कवल बन रहे हैं।

यह भी कितनी भूल और शर्म की बात है कि अब वह लोग अपनी बुद्धि के सामने अपने बड़े बूढ़ों एवं पूर्वाचार्यों तक को बुरा भला एवं मूर्ख तक कहने में नहीं हिचकिचाते। प्राचीन बहु-मूल्य रत्नों को तो इन्होंने निकम्मा और मोलहीन समझकर ठुकरा दिया है तथा समुद्रपार के चमकीले भड़कीले कांचों को अपनाने में ही अपना गौरव समझते हैं। वह अंग्रेजी नाविलों और बे अर्थ के किस्से कहानियों को पढ़ सुन कर तो चकित रह जाते हैं, परन्तु अपने प्राचीन शास्त्र, पुराण, धार्मिक ग्रन्थ एवं इतिहासों को झूठे गपोड़े कहने में भी नहीं लजाते।

सज्जनों! सनातन धर्म ऐसी कोई वस्तु तो है नहीं कि इसको ताक में रक्खा रहने दे, और किसी विशेष अवसर पर इसको पहिन लिया करें, अगर यह लोग जरा भी अपने धर्म ग्रन्थों को पढ़ने सुनने की ओर झुकते, तब इन्हें पता चलता कि इनमें कैसे कैसे सुन्दर अनमोल्य रत्न हीरे जवाहरात भरे पड़े हैं जिनको न तो कोई गणना है न ही कोई सीमाँ! कितने शोक

एवं दुख का विषय है कि अन्य देशों के अन्यमतावलम्बी लोग तो हमारे देश भारतभूमि से शिक्षा दीक्षा गृहण करके भक्ति और मुक्ति तक को प्राप्त कर लें। और हम लोग अपने ही खजाने से बेपरवाह रह कर वंचित बने रहें, यह हमारा दुर्भाग्य नहीं है तो और है ही क्या ? काल धन्य तेरी माया, भ्रमर तो दूर से कमल का रस ले जाय, और मेंढक पास में रहने पर भी टर्राता हुआ खाली रह जाय।

महान पुरुषों का कथन है कि उस समाज से बढ़ कर अभागा और कोई समाज नहीं है, जिसके पास अपना इतिहास न हो। यदि इतिहास होते हुये भी उससे लोग लाभ न उठावें तब तो यथार्थ में वह समाज जीवित रहने पर भी मृत प्राय है।

"History is the record of progress alone."

हमारा तो कर्त्तव्य था कि हम लोग उन महान पुरुषों के चलाये हुये सनातन धार्मिक सिद्धान्तों पर स्वयं आचरण करते, तथा अपने बाल बच्चों को भी उन पर अमल करने के लिये बाध्य करते, एवं उनका उपकार मानते हुये आजन्म उनके ऋणी व आभारी बनते कि जिन्होंने देश और धर्म के निमित्त कितनी कठिनाईयों का सामना करते हुये अपने बहुमूल्य जीवन तक को भी निछावर कर डाला परन्तु कितने दुख का विषय है कि किसी उपकार के बदले अपने पूर्वाचार्य्यों का अपकार करना उनको मूर्ख बनाना यही कर्त्तव्य बाकी रह गया है, ऐसा क्यों हुआ ? अपने पूर्वाचार्य्यों व भगवान के उपकारों को भूलने और धर्म कर्म को तिलांञ्जलि देने का ही यह दुशपरिणाम है। हिन्दू जाति जब तक अपने धर्म कर्म का पालन करती रही संसार शिरोमणि बनी रही, जब से आलस्य उन्मादवश अथवा म्लेच्छों के संसर्ग से अपने इस पवित्र धर्म को खो बैठी तभी से

इस जाति का तेज नष्ट हो कर पतन भी होने लगा कहावत है कि

"धन देकर तन रखिये तन तजिये रखिये लाज,
धन तज तन तज लाज तज रखिये धर्म सों काज"।

"When wealth is lost nothing is lost, when health is lost, sc me thing is lost and when charactor is lost all is lost."

इस भारत वर्ष को ऐसे कुपूतों की वृद्धि एवं सुपूतों के अभाव से ही विदेशियों की गुलामी के जंजीरों में भी जकड़ना पड़ा ! इसकी पवित्र भूमि पददलित हुई और अनेकों सुपूत भी इनके हथियारों के निशाने बने। हां ! ठोकरें खा खाकर भी हम अभी तक नहीं चेत पाये कि हमारा लक्ष्य क्या है ? हाय ! वह देवभूमि भारत जिस के लिये देवता भी तरसा करते हैं वही आज अधर्म एवं परस्पर फूट के कारण लड़ाई का घर तथा म्लेच्छ भूमि बन रही है।

अभिमान तथा बिद्या के मद में चूर आज कल के युवक इस बात को भी भूल गये हैं, कि इस संसार में कोई अमर नहीं रहा जो आया है वह एक दिन जायगा भी जरूर, और इस परिवर्तन शील संसार में सदा किसी भी पदार्थ की एक सी ही दशा कभी रह नहीं सकती।

"ऐ गाफिल घड़ियाल तुझे देता है मुनादी,
गरदों ने घड़ी उम्र की तेरे एक और घटा दी"।

सज्जनों ! दुनिया में किसी चीज को कयाम नहीं, यह सराय फ़ानी चन्दरोज़ा ज़िन्दगानी है। इस लिये इसमें फँसे रहना सरासर जहालत की निशानी है। इन्सान कर ही क्या सकता है ? इन्सान जरा सी देर में बच्चा से जवान ऐय्याश, मुफलिस जरदार, पीर, फक़ीर, जईफ, सुफेद-पोश वगैरह

बहुरूपीये नट और गिरगिट की मानिन्द कई सूरतें दिखला मल्कुलमौत नगर रूपी ओट में छिप जाता है।

"जहाँ पर एक दिन वे मिशाल जाहोजलाली होती है, वहाँ एक दिन जरूर पायमाली भी होती है।" "जहाँ खुशी होती है वहाँ मातम भी होता है" "सुख के बाद दुख-दुख के बाद सुख भी होता है! ऐसे ही जहाँ पर एक दिन जंगल होता है, वहाँ पर कभी न कभी दबदबे के साथ मंगल भी होता है! "महल तो होते है खंडर फिर वही खंडर कभी महल भी होता है। हमेशा किसी की हालत एकसाँ नहीं रहती दिनों की गर्दिश अपने खेल दिखाती है, कमी शाह को गदा तो गदा को शाह बनाती है। "किस को बताऊँ किसको दिखाऊँ निशान को, गज भर जमीन चाट रही है जहान को"। "जहाँ बजती है शहनाई वहाँ मातम भी होते है, और जहाँ होती है हंसाई वहाँ रुलाई भी होती है"। "प्रभु को जो मंजूर होता है वही कर दिखाता है, जहान में कुदरत उसकी कान कोई पार पाता है"।

पृथिवी गोल है, संसार चक्र बार-बार घूमता रहता है आज जिसे हम छोड़कर चल दिये कालान्तर में हम फिर वहीं पहुँच जाते हैं। कल जिस से हम डरते थे आज वही हमसे डरता है, कल जिसके डर से बड़े बड़े चक्रवर्ती काँपते थे आज वही साधारण मनुष्यों से अपमानित होता दिखाई पड़ता है। "जब आते हैं दिनों के फेर, मकड़ी के जाले में फँसते हैं शेर"। यह सब समय की महिमा है। काल भगवान की क्रीड़ा है, समय बड़ा बलवान है वही सब कुछ करा लेता है! ज़माने की गर्दिश ने लाखों चालें बदली हज़ारों के सिरों से ताजे शाही उतार कर कासाये गदाई (भीख माँगने का पात्र) उनके हाथों में दिया! लाखों को अगर यतीम बनाया तो करोड़ों को बेवा बनाने में भी कसर बाकी नहीं छोड़ी परन्तु संसार की कोई भी शक्ति भारत के गौरव को मिटा नहीं सकी काल की भी क्या विचित्र गति

है। कल जो माला माल था सर्व शिरोमणि था आज वही सब का तिरिस्कार भाजन बन दर-दर भटकता फिरता है। कल जो दूसरों का मुख ताकते थे, बदन पर जिन के वस्त्र का नामो निशान न था आज वही सर्व शिरोमणि समझे जाते हैं करोड़पती-अरबपती धन्नासेठ कहलाते हैं। काल धन्य तेरी माया।

—:०:—

## ❀ अवतार ❀

ऐ भारत माता तू धन्य है, तेरी महिमा का कोई पार पा सके, यह शक्ति भला किसमें है ? तेरे उदर में से ऐसे २ बलवान एवं प्राक्रमी योधा, सत्यवादी, चक्रवर्ती, राजेमहाराजे, जगद्‌गुरू, आचार्य्य, योगिराज, यति, सार्वभौम, भगवद् भक्त, अवतारी, महानपुरुष, प्रभावशाली दानवीर एवं धर्मवीर इत्यादि पैदा हुये जिन्होंने समय समय पर अपने अपूर्व चमत्कार दिखलाये और दुष्टों का दलन करते हुये तेरे बोझे को भी हलका किया। जिनकी दृढ़ता और शक्ति के सामने अन्य धर्मावलम्बी भी दाँतों तले उँगली दबाकर इस भारत की मुक्त कण्ठ से भूरि भूरि प्रशंसा करते हैं।

भारत का यह सौभाग्य रहा है कि संकटकाल में इसके हारे हुये मन को प्रोत्साहन देने एवं प्रेरणा करने के निमित्त अनेक संत जनों एवं महापुरुषों ने जन्म लेकर हमारा भारी उपकार किया है। हमारा देश सैकड़ों वर्ष गुलाम रह कर भी अपनी भाषा संस्कृति तथा भेषादि की जो रक्षा कर सका. इसका कारण केवल इन महान पुरुषों की तपश्चर्य्या ही तो है। इसलिये हमारा कर्त्तव्य है कि हम इन दिव्य विभूतियों एवं महान पुरुषों

का अभिवन्दन करें। जिन्होंने जगत उद्धारार्थ अनेक चेष्टाओं द्वारा इस भूतल पर हमारी रक्षा करते हुये सुख शान्ति एवं प्रेम भक्ति का साम्राज्य स्थापित किया।

हिन्दू धर्म पर अनेक आक्रमण हो चुकने पर भी अपनी दृढ़ता के कारण हमारा भारत अभी तक अचल रूप से संसार में वर्तमान है, और अनन्त काल पर्यन्त ऐसे ही वर्तमान रहेगा। कारण कि हिन्दुओं के समस्त कार्य भगवताराधना एवं उपासना से भली भांति ओत प्रोत रहते हैं। भगवान श्री रामचन्द्र जी महाराज के अवतार को लाखों वर्ष गुजर चुके हैं। इस भारत भूमि में कई प्रकार की मत मतान्तर रूपी वायु के चलने पर भी अभी तक हमारा सनातन धर्म रूपी दीपक जगमगा रहा है और ऐसे ही जगमगाता भी रहेगा। क्योंकि जिनके एक मात्र भगवान रक्षक हों तो उनका कभी अनिष्ट सम्भव ही नहीं है।

" जब जानकी नाथ सहाई करें, तब कौन बिगाड़ करै नर तेरो"।

सामयिक कारणों द्वारा उत्पन्न अधर्म वेग जब जोरों से टक्कर लेने लगता है और अनेक सुदृढ़ धर्मास्तम्भों की नींव समूल हिलने लगती है उस समय अपनी प्रिय रक्षित वस्तु की रक्षा के निमित्त स्वयं श्री सर्वेश्वर को चिन्ता होती है। इस कर्म भूमि पर या तो उन्हें स्वयं अवतार लेना पड़ता है अथवा चिर सेवक नित्य पारषदों में से किसी को धर्म कार्य पूर्ति अर्थ, इस मृत्युलोक में प्रकट होने के लिये आज्ञा देनी पड़ती है। तब भगवत प्रेरणा से भगवान के परिकर आचार्य्य का अवतार धारण कर उस दिव्य धाम का दिग्दर्शन मात्र कराने अवश्य आते हैं। और उस दिव्य धाम का उनके स्वामी सहित पूरा पूरा पता भी बता जाते हैं फिर भी अभागे मनुष्य जब सचेत नहीं होते तब विवश होकर स्वयं आचार्य्य रूप में, स्वस्वरूप में, उपदेशक रूप में, श्री लीला

स्वरूप में, अथवा कोई पूर्णावतार धारण कर किसी भी उपयोगी रूप में भगवान को अवतरित होना पड़ता है। अवतार लेने के पश्चात् इस लीला भूमि में अपने अनन्त ऐश्वर्य की झांकी द्वारा अपने भक्तों के भाव दृढ़ करते हुए अपने स्वभाव वश दुष्टों का संहार तथा भक्तों की रक्षा भी करनी पड़ती है। इस प्रकार आर्तहरण, अशरण शरण, दीनबन्धु अपनी भक्त बत्सलता का पूर्ण परिचय देते हुये समयोचित नाना प्रकार के रूप धारण कर भूमि भार निवारणार्थ इस पृथ्वी तल पर अवतीर्ण होते हुये अपनी दिव्य शक्ति का आधार लेकर लीला का प्रारम्भ किया करते हैं। प्रभू की यह यात्रा केवल जन उद्धार के ही निमित्त हुआ करती है! "श्री भगवानो वाच :—

"घटने लगता है धर्म और बढ़ने लगते हैं पाप जभी,
अवतार रूप में हे अर्जुन आ जाते हम यहीं तभी"।
"करके उद्धार साधुओं का हम दुष्टों का वध करते हैं,
युग युग में धर्म बचाने को अवतार लिया हम करते हैं॥"

संसारी लोगों का दुख मिटकर भूले भटके जीवों को मार्ग दिखाना जो अवतार का मुख्य ध्येय है उसी के अनुसार अपने भक्तों का उद्धार करते हुये धर्म की स्थापना करके भगवान दुष्टों का दलन भी करते हैं। भगवान की शक्ति की महिमा अनन्त है जिसकी कोई सीमा नहीं इसलिये प्रभु सगुण स्वरूप धारण करके जो लीला करते हैं उससे समस्त पाप ताप छूट जाते हैं!

"लीला सगुण जो कहहिं बखानी, सोइ स्वच्छता करइ मल हानी"।

अपने भक्तों के भाव प्रेम से प्रभावित होकर साक्षात अनादि, अनन्त, सच्चिदानन्द आनन्दकन्द भगवान को उनकी अभिलाषा पूर्ण करने के निमित्त ही अनेक रूप से कलावतार, अंशावतार

आवेशावतार आदि विविध भेदों से अवतीर्ण होना पड़ता है। भक्तजन अपने अतुलनीय प्रेम द्वारा निगुण प्रभु को सगुण अलौकिक को लौकिक एवं अगोचर को दृष्टिगोचर बना ही लेते हैं। नटवर की कलाबाजी और लीलाधारी की लीला ही तो ठहरी, जो भगत के आधीन होकर स्वयं अजन्मा होने पर भी जन्म लेते व पुरुषोत्तम होकर भी साधारण लोगों की तरह कार्य करते हुये दिखाई देते हैं।

भगवान के भिन्न भिन्न अवतार, कोई तो धर्म की रक्षा के लिये कोई दैत्यों के विनाशार्थ, कोई वरदान को सत्य करने के निमित्त, कोई भक्तों को सुख देने को, और कोई श्राप को सत्य करने के लिये बतलाते हैं। किन्तु कुछ लोगों का कथन है कि यह सब कार्य तो प्रभु अपने संकल्प मात्र से ही बिना अवतार लिये ही कर सकते हैं। देखिये सज्जनों! धर्म रक्षण एवं अधर्मियों का नाश करना यह तो गौण कार्य्य हैं। वास्तव में प्रभु के अवतार का मुख्य प्रयोजन है लीला इत्यादि! अर्थात् प्रेमवश इस धरा धाम पर प्रगट हो, भाँति भाँति की क्रीड़ा एवं कानों को सुख देने वाली और हृदय में अमृत रस का संचार करने वाली सुखमय लीलायें कर करके भक्तों को सुख देना, भगवान के लीला चरित्रों में रस ही रस भरा है, बार बार सुनने पर भी तृप्ति नहीं होती, जितनी बार सुनो उतनी तृष्णा बढ़ती ही जाती है (जैसे कि तृषा रोग में जितना भी पानी पिओ उतनी ही प्यास बढ़ती जाती है) इसलिये जो उन चरित्रों को पढ़ते सुनते और अनुमोदन समर्थन करते हैं वह सदा के लिये इस संसार सागर से पार होकर प्रभु के परमधाम को प्राप्त होते हैं। भगवान के अतिरिक्त यह कार्य्य (लीला) कोई दूसरा नहीं कर सकता। इसलिये भगवान को स्वयं मानवीय तन में इस अवनीतल पर प्रकट होना पड़ता है।

महारानी श्री जनकनन्दिनी जू के सिवाय दुष्टों पर भी ऐसी कृपा एवं दया भला कर ही कौन सकता है, बहिन मेरी प्यारी लाड़िली बहिन ! हम आप के गुणों का वर्णन कहाँ तक करें; आप के गुण, नाम एवं रूप अनन्त हैं, आप की लीला भी अनन्त, अपार है जिसका न कोई पारावार है, जो हमारी बुद्धि से भी अगम है । तभी तो आपको वेदों ने भी नेति नेति कह कर पुकारा है ।

## ❀ अन्तिम प्रार्थना ❀

अब मैं भइया लक्ष्मीनिधि अन्त में श्री जुगुल सरकार अनन्त श्री सीता राम जू महाराज के शुभ नाम की छाप लगा कर; इस पुनीत जीवन चरित्र को; (जो कि एक अनमोल रत्न है, और जिस के श्रवण मात्र से जीवों का अन्तः करण शुद्ध एवं मन पवित्र होकर चित्त भगवत चरणों की ओर आकर्षित होता है ) यहाँ विश्राम देता हुआ अपने प्रिय बहनोई श्री अवधेश राजकुमार परम रस विग्रह श्री राघवेन्द्र जू महाराज एवं अपनी प्यारी लाड़ली बहिन श्री मिथिलेश राजदुलारी श्री सिद्धकिशोरी जू के कमल रूपी चरणों में वारम्बार सादर सप्रेम दण्डवत प्रणाम करते हुये नम्रनिवेदन करता हूँ, कि आप सर्वेश्वर की स्वामिनी होने पर भी कृपा एवं ममता वश शरणार्थियों की रूचि रक्खा करती हैं, इसलिये आप अपने जीवों के हृदय में पुनीत प्रेम की धारा बहा कर अपनी करुणा एवं सनेह मयी गोदी में उनको बैठाने की कृपा करेंगी । कारण कि आप की दृष्टि में तो कोई अपराधी है ही नहीं; सभी अपना कर्मफल भोगते हैं; इसलिये करुणा के पात्र हैं, आहा धन्य । कितनी उदारता; कृपा, दया, कितनी भारी करुणा है हमारी लाड़ली श्री किशोरी जू के करुणा मयी हृदय में । प्रिय बहिन, आप

तो अर्थ, धर्म, काम मोक्ष के भी देने वाली हैं, जो भी दीन दुखी आप की शरण में गया बस उसका तो बेड़ा ही पार हो गया अर्थात् सब विपत्तियों से छूट कर आनन्द सागर में ही निमग्न हो गया, भूले भटके संसारी जीवों को प्रभु श्री रामजी के समीप पहुँचाने का मार्ग "श्री सम्प्रदाय" आपने तो पहले से ही खोल रक्खा है न।

बहिन! आप के रूप अनन्त हैं, आप नित्य लीला बिहार करती हुई भी हमारे समीप अवश्य हैं, आप कहीं भी क्यों न हों, मुझे पूर्ण विश्वास है कि जिस प्रकार आप मुझे अपना भैया मान कर सदा मेरी देख रेख एवं रक्षा करती आई हैं, भविष्य में भी उसी प्रकार करती रहेंगी। मेरी अन्तिम प्रार्थना यही है कि अपने श्री चरणों से लगा आपने मुझे जिस मार्ग पर अग्रसर किया है मेरी जीवन यात्रा उसी मार्ग से पूर्ण हो जाये, और अन्त में बहिन! भुजा पकड़ कर मुझे अपने चरणों में बिठा लेना कहीं ऐसा न हो कि भइया को फिर चौरासी के चक्कर में पड़ कर्म घास के बोझे सिर पर लादने पड़ें। प्रिय बहिन! इस समय संसारी जीव भी महान दुख के सागर में गोते खा रहे हैं, इस-लिये अब अपनी उन समस्त बिलखती तड़पती आत्माओं को भी अपना कर रख लो अपनी चरण शरण में।

परम प्रिय बहनोई श्री राम जी से भी मेरी अन्तिम एक प्रार्थना है आशा है कि आप मुझे निरास न करेंगे। मैं आप के दर्शनों से वंचित रहने के कारण आवागवन की कठिन से कठिन चक्की में पिसा, अनेक योनियों तथा नरकों के महान् कष्ट भोगे माया देवी ने भी खूब नाच नचाया, दरबदर की खाक छानी यह तो केवल श्री सिद्धाकिशोरी जी तथा आपकी ही करुणा एवं कृपा का मधुर परिणाम है, कि मैं अनेक दुखों का सामना करता

हुआ संसार के कीचड़ (दलदल) में से निकल श्री युगुल सरकार की चरण शरण में पहुँच आप का साला तथा श्री किशोरी जी का भइया कहलाने का सौभाग्य एवं गौरव प्राप्त कर सका। देखिये पाहुन ! हमारी बहिन श्री सिद्धकिशोरी जी ने तो अपनी प्रतिज्ञा अनुसार अपनी शरण में बुला ही तो लिया, मैं ८ वर्ष से आनन्द पूर्वक उन्हीं के छत्रछाया में श्री जानकी घाट महल में निवास कर रहा हूँ, अब आप दर्शन देने तथा अपने श्री साकेत लोक में ले जाने से संकोच क्यों कर रहे हैं, क्या मेरी किसी भारी खता से रूठे हैं ? "तेरी नजरों में नजराना मेरा दिल, बहनोई तेरे ही हाथ बिकाना हमारा दिल।" इस में जरा भी शक नहीं, किंचित मात्र भी संदेह नहीं, आप मुझ से निस्संदेह मिलेंगे परन्तु जब मिलना ही है तो देर क्यों लगाते हो, इतना क्यों तरसाते और सताते हो, और यदि कहो कि कुछ देर है तो क्यों ? फिर यह सार- बहनोई का नाता ही कैसा ? और अगर मेरे प्रेम में कमी है तो इसे पूरा क्यों नहीं करते, प्रेम के अधूरे प्याले को पूरा क्यों नहीं भरते। प्यारे ! आपकी छविसुधा के लोचन प्यासे हो रहे हैं,

छिपी वह कहाँ मधुर मुस्कान ॥

तरस रहीं फिर "सार" की अखियाँ सुखसागर दया निधान।
आकुल नैन बिलोकत चहुँ दिश, पीताम्बर फहिरान।
पै नहीं दीखत पीताम्बर धर, छिण छिण तलफत प्राण।
नासासखि की हलन न भूलत, नैनन की वह सान।
कहा कहूँ मन खैंच लियो है, "पाहुन" प्रेम निधान।
अब न सताओ तुरत करो, निज जन प्रतिपालन बाणि।
निखिल निमिख हैं जुग सम बीतत, देओ दर्श को दान।

बहनोई ! अपनी नटखट माया का परदा हटा कर अपना

सलोना, मनमोहना मुखड़ा शीघ्र दिखला मुझे अपने ही साथ २ साकेत धाम में भी ले चलें।

कृपा करो रसाई दो सजन, अपने चरणों में।
बुरा भला "सार" जैसा भी है, तुम्हारा है।

अब मेरी सादर करवद्ध प्रार्थना है, आप भी आशीर्वाद दें, कि आप के सगरे राज में धार्मिक भावों की वृद्धि होकर नास्तिकवाद का नाश हो, समस्त प्रजा सुधर्मनिष्ठ तथा प्रेम परायण होकर श्री सिद्धकिशोरी जी के इस पुनीत जीवन चरित्र को पढ़ सुनकर आपके चारु चरित्रों का अनुकरण कर सके।

इति शुभम्! श्री सीतारामचंद्राये नमः श्री सीतारामचन्द्रापर्णमस्तु

श्री युगुल सरकार श्री सीतारामचन्द्र महाराज की जय,
श्री माण्डवी भरतलाल जी की जय;
श्री उर्मिला लखनलाल जी की जय!
श्री श्रुतिकीर्ति शत्रुघ्नलाल जी की जय,
श्री हनुमतलाल जी की जय!
श्री गुरू महाराज की जय!

श्री मिथिलेश राजकुमारी वहिन,
श्री सिद्ध किशोरी जी की
दया का भिक्षुक—
आप का ही भइया,
लक्ष्मीनिधी



॥ श्री ॥



लेखक व प्रकाशक :—


# अधिकारी रामगोपालदास,

# भइया लक्ष्मीनिधी,

श्री जानकीघाट, श्री अयोध्या जी


— संशोधक —


पं० श्री भैयाराम जी मिश्र, एम. ए. एल. एल. बी.

अध्यापक,

गु० ना० खत्री कालेज, कानपुर।